इस मन्त्र से वेदी के बीच में अग्नि को धर कर उस पर छोटे-छोटे काष्ठ और थोड़ा कपूर धर, अगला मन्त्र पढ़ के व्यजन से अग्नि प्रदीप्त करे।

अग्नि प्रदीप्त करने का मन्त्र

ओम् उद्बुध्यस्वाग्ने प्रतिजागृहि त्वमिष्टापूर्त्ते स ँ सृजेथामयं च । अस्मिन्त्सधस्थे अध्युत्तरस्मिन् विश्वे देवा यजमानश्च सीदत ॥

॥ यजु० १५।५४ ॥

जब अग्नि समिधाओं में प्रविष्ट होने लगे तब चन्दन की अथवा पलाशादि की तीन लकड़ी आठ-आठ अंगुल की, घृत में डुबा उनमें से एक-एक निकाल नीचे लिखे एक-एक मन्त्र से एक-एक समिधा अग्नि में चढ़ावें। वे मन्त्र ये हैं —

समिदाधान के मन्त्र

ओम् अयं त इध्म आत्मा जातवेदस्तेनेध्यस्व वर्द्धस्व चेद्ध वर्धय चास्मान् प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेनान्नाद्येन समेधय स्वाहा । इदमग्नये जातवेदसे । इदं न मम ॥ १ ॥ इससे पहली

ओं समिधाग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम् । आस्मिन् हव्या जुहोतन स्वाहा । इदमग्नये-इदन्न मम ॥ २ ॥ इससे और—

सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन। अग्नये जातवेदसे स्वाहा। इदमग्नये जातवेदसे। इदन्न मम ॥ ३ ॥ इससे दूसरी समिधा

तन्त्वा समिद्भिरङ्गिरो घृतेन वर्द्धयामसि। बृहच्छोचा यविष्ठ्य स्वाहा ॥ इदमग्नयेऽङ्गिरसे इदं न मम ॥ ४ ॥ यजु० अ० ३। मं० १, २, ३ ॥

इस मन्त्र से तीसरी समिधा की आहुति देवें।

इन मन्त्रों से समिदाधान करके नीचे लिखे मन्त्र से पाँच घृत की आहुति देनी।

### घृताहुति-मन्त्रः

ओं अयं त इध्म आत्मा जातवेदस्तेनेध्यस्व वर्द्धस्व चेद्ध वर्धय चास्मान् प्रजयापशुभिर्ब्रह्मवर्चसेनान्नाद्येन समेधय स्वाहा। इदमग्नये जातवेदसे। इदं न मम ॥ १ ॥

तत्पश्चात् अञ्जलि में जल लेके वेदी के पूर्व दिशा आदि चारों ओर छिड़कावें, इसके ये मन्त्र हैं :--

### जल-प्रसेचन के मन्त्र

ओम् अदितेऽनुमन्यस्व। इस मन्त्र से पूर्व में

ओम् अनुमतेऽनुमन्यस्व ॥ इससे पश्चिम में

ओम् सरस्वत्यनुमन्यस्व ॥ इससे उत्तर में और—

॥ गोभिल गृ० प्र० १ । खं० ३ । सू० १-३ ॥

ओं देव॑ सवितः॒ प्रसु॑व य॒ज्ञं प्रसु॑व य॒ज्ञप॑तिं॒ भगा॑य । दि॒व्यो ग॑न्ध॒र्वः के॑त॒पूः केतं॑ नः पुनातु वा॒चस्पति॒र्वाचं॑ नः स्वदतु ॥ यजु० अ० ३० । मं० १ ॥

इस मन्त्र से वेदी के चारों ओर जल छिड़कावें।

इसके पश्चात् मुख्य होम के आदि और अन्त में जो आहुति दी जाती हैं उनमें से यज्ञ-कुण्ड के उत्तर भाग में जो एक आहुति और यज्ञकुण्ड के दक्षिण भाग में दूसरी आहुति देनी होती है, उन का नाम "आघारावाज्याहुति" कहते हैं। और जो कुण्ड के मध्य में आहुतियाँ दी जाती हैं उनका नाम "आज्यभागाहुति" कहते हैं। सो घृतपात्र में से स्रुवा को भर अंगूठा मध्यमा अनामिका से स्रुवा को पकड़ के—

आघारावाज्याहुतिमन्त्रः

ओं अग्नये स्वाहा । इदमग्नये । इदं न मम ॥

इस मन्त्र से वेदी के उत्तर भाग अग्नि में,

---

१. जल छिड़कने की विधि ऐसी है, पूर्व में — दक्षिण से उत्तर की ओर, पश्चिम में—दक्षिण से उत्तर की ओर, उत्तर में—पश्चिम से पूर्व की ओर तथा 'देव सवित:' मन्त्र से पूर्व से आरम्भ करके वेदी के चारों ओर जल छिड़कना चाहिए।

ओं सोमाय स्वाहा । इदं सोमाय । इदं न मम

॥ गो० गु० प्र० १ । खं० ८ । सू० १-३ ॥

इस मन्त्र से वेदी के दक्षिण भाग में प्रज्वलित समिधा पर आहुति देनी, तत्पश्चात्

आज्यभागाहुतिमन्त्रः

ओं प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये इदं न मम ॥

ओं इन्द्राय स्वाहा । इदमिन्द्राय । इदं न मम ॥

इन दो मन्त्रों से वेदी के मध्य में दो आहुति देनी ।

प्रातःकाल प्रधान होम 'मुख्य होम'

आघारावाज्यभागाहुति चार देके नीचे लिखे हुए मन्त्रों से प्रातःकाल अग्निहोत्र करें ।

॥ प्रातःकाल आहुति के मन्त्र ॥

ओं सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा ॥ १ ॥
ओं सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा ॥ २ ॥
ओं ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा ॥ ३ ॥

ओं सजूर्देवेन सवित्रा सजूरुषसेन्द्रवत्या जुषाणः सूर्यो वेतु स्वाहा ॥ ४ ॥



अब निम्नलिखित मन्त्रों से प्रातः साय आहुति देनी चाहिए ।

ओं भूरग्नये प्राणाय स्वाहा । इदमग्नये प्राणाय । इदं न मम ॥ १ ॥

ओं भुवर्वायवेऽपानाय स्वाहा । इदं वायवेऽपानाय । इदं न मम ॥ २ ॥

ओं स्वरादित्याय व्यानाय स्वाहा । इदमादित्याय व्यानाय । इदं न मम ॥३॥

ओं भूर्भुवः स्वरग्निवाय्वादित्येभ्यः प्राणापानव्यानेभ्यः स्वाहा । इदमग्निवाय्वादित्येभ्यः प्राणापानव्यानेभ्यः । इदं न मम ॥४॥

ओं आपो ज्योतीरसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरों स्वाहा ॥५॥

ओं यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते । तया मामद्य मेधयाऽग्ने मेधाविनं कुरु स्वाहा ॥६॥

यजु० अ० ३२ । मं० १४ ॥

ओं विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परा सुव । यद् भद्रं तन्न आसुव स्वाहा ॥७॥

ओं अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि

देव व॒युना॑नि वि॒द्वान् । यु॒यो॒ध्य॒स्मज्जु॑हुरा॒णमेनो॒ भूयि॑ष्ठां ते॒ नम॑ उक्तिं विधेम॒ स्वाहा॑ ॥८॥

यजु० अ० ४० । मं० १६

आहिताग्नि होम

अब नीचे लिखे मन्त्र सायंकाल में अग्निहोत्र के जानो—

ओम् अ॒ग्निर्ज्योति॒र्ज्योति॑र॒ग्निः स्वाहा ॥१॥

ओम् अ॒ग्निर्वर्च्चो॒ ज्योति॒र्वर्च्च॒ः स्वाहा॑ ॥२॥

इस तीसरे मन्त्र को मन में उच्चारण करके तीसरी आहुति देनी।

ओम् अ॒ग्निर्ज्योति॒र्ज्योति॑रग्निः स्वाहा॑ ॥३॥

ओम् स॒जूर्देवेन॑ सवि॒त्रा स॒जूरात्र्येन्द्रवत्या जुषा॒णो अ॒ग्निर्वे॑तु॒ स्वाहा॑ ॥४॥

यजु० अ० ३ । मं० ९-१०

ओं भूरग्नये प्राणाय स्वाहा ॥१॥

ओं भुवर्वायवेऽपानाय स्वाहा ॥२॥

ओं स्वरादित्याय व्यानाय स्वाहा ॥३॥

ओं भूर्भुवः स्वरग्निवाय्वादित्येभ्यः प्राणापानव्यानेभ्यः स्वाहा ॥४॥

ओम् आपो ज्योतीरसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरों स्वाहा ॥५॥

ओम् सर्वं वै पूर्ण ९ स्वाहा

इससे तीन पूर्णाहुति देवें।

सायंकाल के होम की पूर्ण विधि[1]

आचमन से लेकर आघारावाज्यभागाहुति देकर नीचे लिखे प्रकार अग्निहोत्र करें।

ओम् अ॒ग्निर्ज्योति॒र्ज्योति॑र॒ग्निः स्वाहा ॥१॥

ओम् अ॒ग्निर्वर्चो॒ ज्योति॒र्वर्च॒ः स्वाहा॑ ॥२॥

अब तीसरे मन्त्र को मन से उच्चारण करके तीसरी आहुति देनी चाहिये—

ओम् अ॒ग्निर्ज्योति॒र्ज्योति॑र॒ग्निः स्वाहा॑ ॥३॥

ओम् स॒जूर्दे॒वेन॑ स॑वि॒त्रा स॒जूरात्र्येन्द्र॑वत्या जु॒षा॒णो अ॒ग्निर्वे॑तु॒ स्वाहा॑ ॥४॥

ओं भूरग्नये प्राणाय स्वाहा ॥ इदमग्नये प्राणाय इदं न मम ॥१॥

---

१. यदि सायंकाल पृथक् यज्ञ करना हो तो निम्न मन्त्रों से आहुति दीजिये।

ओं भुवर्वायवेऽपानाय स्वाहा ॥ इदं वायवे-ऽपानाय । इदं न मम ॥२॥

ओं स्वरादित्याय व्यानाय स्वाहा ॥ इदमादि-त्याय व्यानाय । इदं न मम ॥३॥

ओं भूर्भुवः स्वरग्निवाय्वादित्येभ्यः प्राणापा-नव्यानेभ्यः स्वाहा ॥ इदमग्निवाय्वादित्येभ्यः प्राणापानव्यानेभ्यः । इदं न मम ॥४॥

ओं आपो ज्योतीरसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरों स्वाहा ॥५॥

ओं यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते ।
तया मामद्य मेधयाऽग्ने मेधाविनं कुरु स्वाहा ॥६॥

यजु० अ० ३२ । मं० १४ ॥

ओं विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परा सुव ।
यद् भद्रं तन्न आसुव स्वाहा ॥७॥

यजु० अ० ३० । मं० ३ ॥

---

१. सामग्री की आहुति केवल प्रातः और सायकालीन मन्त्रों से देनी है। शेष सब घृत-आहुतियां हैं। हाँ, यदि गायत्री अथवा 'विश्वानि देव' मन्त्र से अधिक आहुतियां देनी हों तो घृत के साथ सामग्री की आहुतियाँ भी दी जानी चाहियें।

ओं अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् । युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम स्वाहा ॥८॥

यजु० अ० ४० । म० १६ ॥

# पूर्णाहुति प्रकरण

आघारावाज्याहुतिमन्त्र

ओं अग्नये स्वाहा ॥ इदमग्नये । इदं न मम ।

इस मन्त्र से वेदी के उत्तर भाग अग्नि में,

ओं सोमाय स्वाहा ॥ इदं सोमाय । इदं न मम ।

॥ गो० गृ० अ० १ । ख० ८ । सू० २४ ॥

इस मन्त्र से वेदी के दक्षिण भाग में प्रज्वलित समिधा पर आहुति देवें । तत्पश्चात्

आज्यभागाहुतिमन्त्र

ओं प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये । इदं न मम ॥

ओं इन्द्राय स्वाहा ॥ इदमिन्द्राय । इदं न मम ॥

इन दो मन्त्रों से वेदी के मध्य में आहुति देनी, उसके पश्चात् उसी घृतपात्र में से स्रुवा को भरके प्रज्वलित समिधाओं पर व्याहृति की चार आहुति देवें ।

व्याहृत्याहुतिमन्त्राः



ओं भूरग्नये स्वाहा ॥ इदमग्नये । इदं न मम ॥

ओं भुवर्वायवे स्वाहा ॥ इदं वायवे । इदं न मम ॥

ओं स्वरादित्याय स्वाहा । इदमादित्याय । इदं न मम ॥

ओं भूर्भुवः स्वरग्निवाय्वादित्येभ्यः स्वाहा ॥ इदमग्निवाय्वादित्येभ्यः । इदं न मम ॥

ये चार घी की आहुति देकर स्विष्टकृत् होमाहुति एक ही दें; यह घृत अथवा भात की देनी चाहिए ; उसका मन्त्र—

स्विष्टकृदाहुतिमन्त्रः

ओं यदस्य कर्मणोऽत्यरीरिचं यद्वा न्यूनमिहाकरम् । अग्निष्टत्स्विष्टकृद्विद्यात्सर्वं स्विष्टं सुहुतं करोतु मे । अग्नये स्विष्टकृते सुहुतहुते सर्वप्रायश्चित्ताहुतीनां कामानां समर्द्धयित्रे सर्वान्नः कामान्त्समर्द्धय स्वाहा ॥ इदमग्नये स्विष्टकृते । इदं न मम ॥ शतपथ का० १४ । ६ । ४ । २४ ॥

इससे एक आहुति करके प्राजापत्याहुति [illegible] मन्त्र को मन में बोल के देनी चाहिए ।

प्राजापत्याहुतिमन्त्रः

ओं प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये । इदं न मम ॥

इससे मौन करके एक आहुति देकर चार आज्याहुति घृत की देवें ।

आज्याहुतिमन्त्राः

ओं भूर्भुवः स्वः । अग्न आयूंषि पवस आ सुवोर्जमिषं च नः । आरे बाधस्व दुच्छुनां स्वाहा । इदमग्नये पवमानाय । इदन्न मम ॥१॥

ओं भूर्भुवः स्वः । अग्निर्ऋषिः पवमानः पाञ्चजन्यः पुरोहितः । तमीमहे महागयं स्वाहा ॥ इदमग्नये पवमानाय । इदन्न मम ॥२॥

ओं भूर्भुवः स्वः । अग्ने पवस्व स्वपा अस्मे वर्चः सुवीर्यम् । दधद्रयिं मयि पोषं स्वाहा ॥ इदमग्नये पवमानाय । इदन्न मम ॥३॥

ऋ० मं० ६ । सू० ६६ । मं० १६, २०, २१ ॥

ओं भूर्भुवः स्वः । प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो



विश्वा जातानि परिता बभूव । यत्कामास्ते जुहुम-

स्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणां स्वाहा ।
इदं प्रजापतये । इदन्न मम ॥४॥

ऋ० मं० १० । सू० १२१ । मं० १० ॥

इनसे घृत की चार आहुति करके "अष्टाज्याहुति" के निम्नलिखित मन्त्रों से सर्वत्र मंगल-कार्यों में ८ (आठ) आहुति देवें वे आठ आहुतिमन्त्र ये हैं—

अष्टाज्याहुतिमन्त्राः

ओं त्वं नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेळोऽव यासिसीष्ठाः । यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषांसि प्र मुमुग्ध्यस्मत् स्वाहा ॥
इदमग्निवरुणाभ्याम् । इदन्न मम ॥१॥

ओं स त्वं नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ । अव यक्ष्व नो वरुणं रराणो वीहि मृळीकं सुहवो न एधि स्वाहा ॥
इदमग्निवरुणाभ्याम् । इदन्न मम ॥२॥

ऋ० मं० ४ । सू० १ । मं० ४, ५ ॥

ओं इमं मे वरुण श्रुधी हवमद्या च मृळय । त्वामवस्युरा चके स्वाहा ॥ इदं वरुणाय । इदन्न मम ॥३॥



ऋ० मं० १ । सू० २५ । मं० १६ ॥

ओं तत्वा यामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः। अहेळमानो वरुणेह बोध्युरुशंस मा न आयुः प्र मोषीः स्वाहा ॥ इदं वरुणाय। इदन्न मम ॥४॥ ऋ० मं० १। सू० २४। मं० ११

ओं ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः। तेभिर्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा ॥ इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यः। इदन्न मम ॥५॥

ओं अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमया असि। अया नो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषज ँ स्वाहा ॥ इदमग्नये अयसे । इदन्न मम ॥६॥ कात्या० २५-१। ११ ॥

ओं उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं वि मध्यमं श्रथाय। अथा वयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा ॥ इदं वरुणायाऽऽदित्या-

याऽदित्तये च। इदन्न मम ॥

ऋ० मं १। सू० २४। मं १५॥

ओं भवतन्नः समनसौ सचेतसावरेपसौ। मा यज्ञꣳ हिꣳसिष्टं मा यज्ञपतिं जातवेदसौ शिवौ भवतमद्य नः स्वाहा ॥ इदं जातवेदोभ्याम्। इदन्न मम ॥

यजु० अ० ५। मं० ३॥

पुनः निम्नलिखित मन्त्र से पूर्णाहुति करें। स्रुवा को घृत से भरके—

ओं सर्वं वै पूर्णꣳ स्वाहा

इस मन्त्र से एक आहुति देवें। ऐसे ही दूसरी और तीसरी आहुति देवें।

---

### पूर्णमासी की आहुतियाँ

ओं अग्नये स्वाहा ॥१॥ ओं अग्नीषोमाभ्यां स्वाहा ॥२॥ ओं विष्णवे स्वाहा ॥३॥

### अमावास्या की आहुतियाँ

ओं अग्नये स्वाहा ॥१॥ ओं इन्द्राग्नीभ्यां स्वाहा ॥२॥ ओं विष्णवे स्वाहा ॥३॥

## [३] अथ पितृयज्ञः

अग्निहोत्र के पश्चात् पितृयज्ञ है। पितृयज्ञ अर्थात् जीते माता, पिता, आचार्य, गुरु, उपाध्याय आदि मान्यों की यथावत् सेवा करना पितृयज्ञ कहलाता है। इति पितृयज्ञः ॥

## [४] अथ भूतयज्ञः (बलिवैश्वदेव)

निम्नलिखित दस मन्त्रों से घृत-मिश्रित भात की, यदि भात न बना हो तो क्षार और लवणान्न को छोड़कर पाकशाला में जो कुछ भोजन बना हो, उसी की आहुति करें—

**ओम् अग्नये स्वाहा ॥ ओं सोमाय स्वाहा ॥ ओं अग्नीषोमाभ्यां स्वाहा ॥ ओं विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा ॥ ओं धन्वन्तरये स्वाहा ॥ ओं कुह्वै स्वाहा ॥ ओमनुमत्यै स्वाहा ॥ ओं प्रजापतये स्वाहा ॥ ओं द्यावापृथिवीभ्यां स्वाहा ॥ ओं स्विष्टकृते स्वाहा ॥**

तत्पश्चात् निम्नलिखित मन्त्रों से बलिदान करें। एक पत्तल व थाली में यथोक्त दिशाओं में भाग रखना। यदि भाग रखने के समय कोई अतिथि आ जाय तो उसी को देना, अथवा अग्नि में डालना चाहिए—

### भाग रखने के मन्त्र

**ओं सानुगायेन्द्राय नमः ॥ (इससे पूर्व) ॥**



**ओं सानुगाय यमाय नमः ॥ (इससे दक्षिण) ॥**

ओं सानुगाय वरुणाय नमः ॥ (इससे पश्चिम) ॥

ओं सानुगाय सोमाय नमः ॥ (इससे उत्तर) ॥

ओं मरुद्भ्यो नमः ॥ (इससे द्वार) ॥

ओं अद्भ्यो नमः ॥ (इससे जल) ॥

ओं वनस्पतिभ्यो नमः ॥ (इससे मूसलोखल) ॥

ओं श्रियै नमः ॥ (इससे ईशान) ॥

ओं भद्रकाल्यै नमः ॥ (इससे नैर्ऋत्य) ॥

ओं ब्रह्मणे नमः ॥ ओं वास्तुपतये नमः ॥ (इनसे मध्य) । ओं विश्वेभ्यो देवेभ्यो नमः ॥ ओं दिवाचरेभ्यो भूतेभ्यो नमः ॥ ओं नक्तंचारिभ्यो भूतेभ्यो नमः ॥ (इनसे ऊपर) । ओं सर्वात्मभूतये नमः ॥ (इससे पृष्ठ) । ओं पितृभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः ॥ (इससे दक्षिण) ॥

॥ मनु० ३ । ८७-९१ ॥



तत्पश्चात् घृत सहित लवणान्न लेके

शुनां च पतितानां च श्वपचां पापरोगिणाम् ।
वायसानां कृमीणां च शनकैर्निर्वपेद् भुवि ॥

॥ मनु० अ० ३ । श्लोक ९२ ॥

अर्थ—कुत्ते, पतित, चाण्डाल, पापरोगी, काक और कृमि इन छः नामों से छः भाग पृथिवी में धरे, और छः भाग जिस-जिस नाम के हों उस-उस को देवे ॥ इति बलिवैश्वदेवविधिः ॥

(५) अतिथियज्ञः

तद् यस्यैवं विद्वान् व्रात्योऽतिथिर्गृहानागच्छेत् ॥१॥

स्वयमेनमभ्युदेत्य ब्रूयाद् व्रात्य क्वऽवात्सीर्व्रात्योदकं व्रात्य तर्पयन्तु व्रात्य यथा ते प्रियं तथास्तु व्रात्य यथा ते वशस्तथास्तु व्रात्य यथा ते निकामस्तथास्त्विति ॥२॥ अथर्व० कां १५ । सू० ११ । १-२ ॥

जब पूर्ण विद्वान् परोपकारी सत्योपदेशक, गृहस्थों के घर आवें, तब गृहस्थ लोग स्वयं समीप जाकर उक्त विद्वानों को प्रणाम आदि करके उत्तम आसन पर बैठाकर पूछें कि कल के दिन कहाँ आपने निवास किया था ? हे ब्रह्मन् ! जलादि पदार्थ जो आपको अपेक्षित हों ग्रहण कीजिए, और हम लोगों को अपने सत्योपदेश से तृप्त कीजिए ।

जो धार्मिक, परोपकारी, सत्योपदेशक, पक्षपातरहित, शान्त, सर्वहितकारक विद्वानों की अन्नादि से सेवा एवं उनसे प्रश्नोत्तर आदि करके विद्या प्राप्त करना अतिथियज्ञ कहाता है, उसको नित्यप्रति किया करें।

इन पंचमहायज्ञों को स्त्री और पुरुष दोनों प्रतिदिन किया करें।

॥ भोजन का मन्त्र ॥

ओं अन्नंपतेऽन्नंस्य नो देह्यनमीवस्यं शुष्मिणंः । प्र प्रदातारं तारिष ऊर्जं नो धेहि द्विपदे चतुष्पदे ॥

॥ यजु० ११ । ८३ ॥

॥ यज्ञोपवीत धारण करने का मन्त्र ॥

ओं यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात्। आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः ॥१॥

यज्ञोपवीतमसि यज्ञस्य त्वा यज्ञोपवीतेनोपनह्यामि ॥२॥ पार० गृ० २ । २ । ११ ॥

# सत्सङ्ग भजन

## राष्ट्रीय प्रार्थना (१)

ओ३म् आ ब्रह्मन् ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायताम् आ राष्ट्रे राजन्यः शूर इषव्योऽतिव्याधी महारथो जायतां दोग्ध्री धेनुर्वोढाऽनड्वानाशुः सप्तिः पुरन्धिर्योषा जिष्णू रथेष्ठाः सभेयो युवास्य यजमानस्य वीरो जायतां निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम् ॥ यजु० २२ । २१ ॥

## भजन—२

ब्रह्मन् ! स्वराष्ट्र में हों, द्विज ब्रह्म तेजधारी ।
क्षत्रिय महारथी हों, अरिदल विनाशकारी ॥
होवें दुधारू गौएँ, पशु अश्व आशुवाही ।
आधार राष्ट्र की हों, नारी सुभग सदा ही ॥
बलवान् सभ्य योद्धा, यजमान पुत्र होवें ।
इच्छानुसार वर्षें, पर्जन्य ताप धोवें ॥
फल-फूल से लदी हों, औषध अमोघ सारी ।
हो योग - क्षेमकारी, स्वाधीनता हमारी ॥

## यज्ञ-प्रार्थना—३

पूजनीय प्रभो हमारे भाव उज्ज्वल कीजिये ।
छोड़ देवें छल-कपट को मानसिक बल दीजिये ॥ १ ॥
वेद की बोलें ऋचायें सत्य को धारण करें ।
हर्ष में हों मग्न सारे शोक - सागर से तरें ॥ २ ॥
अश्वमेधादिक रचायें यज्ञ पर - उपकार को ।
धर्म - मर्यादा चलाकर लाभ दें संसार को ॥ ३ ॥
नित्य श्रद्धा - भक्ति से यज्ञादि हम करते रहें ।
रोग - पीड़ित विश्व के सन्ताप सब हरते रहें ॥ ४ ॥

भावना मिट जाय मन से पाप - अत्याचार की।
कामनाएँ पूर्ण होवें यज्ञ से नर-नारि की ॥ ५ ॥
लाभकारी हों हवन हर जीवधारी के लिए।
वायु-जल सर्वत्र हों शुभ गन्ध को धारण किये ॥ ६ ॥
स्वार्थ-भाव मिटे हमारा, प्रेम-पथ-विस्तार हो।
'इदन्न मम' का सार्थक प्रत्येक में व्यवहार हो ॥ ७ ॥
प्रेमरस में तृप्त होकर वन्दना हम कर रहे।
नाथ करुणारूप करुणा आपकी सब पर रहे ॥ ८ ॥

भजन—४

हे दयामय हम सबों को शुद्धताई दीजिये।
दूर करके हर बुराई को भलाई दीजिये ॥ टेक ॥

कीजिये ऐसा अनुग्रह हम पै हे परमात्मा।
हों सभासद् इस सभा के सब के सब धर्मात्मा ॥ १ ॥

हो उजाला सब के मन में ज्ञान के प्रकाश से।
और अन्धेरा दूर सारा हो अविद्या - नाश से ॥ २ ॥

खोटे कर्मों से बचें और तेरे गुण गावें सभी।
छूट जावें दुःख सारे, सुख सदा पावें सभी ॥ ३ ॥

सारी विद्याओं को सीखें ज्ञान से भरपूर
शुभ कर्म में होवें तत्पर दुष्ट गु[illegible] दूर हो ॥

यज्ञ-हवन से हो सुगन्धित [illegible]ना भारतवर्ष देश।
वायु-जल सुखदायी हो[illegible] जायँ मिट सारे क्लेश ॥ ५ ॥

वेद के प्रचार में होवें सभी पुरुषार्थी।
होवे आपस में प्रीति और बनें परमार्थी ॥ ६ ॥

लोभी, कामी और क्रोधी कोई भी हम में न हो।
सर्व व्यसनों से बचें और छोड़ दें मोह को ॥ ७ ॥

अच्छी संगत में रहें और वेद-मारग पर चलें।
तेरे ही होवें उपासक और कुकर्मों से बचें॥ ८॥
कीजिये हम सबका हृदय शुद्ध अपने ज्ञान से।
मान भक्तों में बढ़ाओ अपने भक्ति-दान से॥ ९॥

भजन—५

आज मिल सब गीत गाओ उस प्रभु के धन्यवाद।
जिसका यश नित गाते हैं गन्धर्व मुनिजन धन्यवाद॥
मन्दिरों में कन्दरों में पर्वतों के शिखर पर।
पाते हैं आनन्द मिल गाते हैं स्वर भर धन्यवाद॥
कूप में तालाब में सागर की गहरी धार में।
प्रेम-रस में तृप्त हो करते हैं जलचर धन्यवाद॥
शादियों में कीर्तनों में यज्ञ और उत्सव के आदि।
मीठे स्वर में चाहिए करें नारि-नर सब धन्यवाद॥
गान कर 'अमीचन्द' भजनानन्द ईश्वर-स्तुति।
ध्यान धर सुनते हैं श्रोता कान धर-धर धन्यवाद॥

भजन—६

तुम्हारी कृपा से जो आनन्द पाया,
वाणी से जाये वह क्योंकर बताया।
नहीं है यह वह रस जिसे रसना चाखे,
नहीं रूप उसका कभी दृष्टि आया।
नहीं है वह गुण गन्ध जो घ्राण जाने,
त्वचा से न जाये छुआ औ छुवाया।
संख्या में आना असम्भव है उसका,
दिशा - काल में भी रहे ना समाया।
तुझ-सा न दाता है, तुझ-सा न दानी,
इतना बड़ा दान जिसने दिलाया

आत्मोन्नति में तुम्हारी दया से,
मेरी जिन्दगी ने अजब पलटा खाया।
सत् चित आनन्द अनन्त स्वरूप,
मुझे मेरे अनुभव ने निश्चय कराया।
गूंगे की रसना के सदृश 'अमीचन्द'
कैसे बतायें कि क्या रस उड़ाया।

भजन-७

शरण प्रभु की आओ रे, यही समय है प्यारे॥
आओ प्रभु-गुण गाओ रे, यही समय है प्यारे॥
उदय हुआ ओ३म् नाम का भानु, आओ दर्शन पाओ रे॥
अमृत झरना झरता है, इसे पीकर अमर हो जाओ रे॥
छल-कपट और झूठ को त्यागो, सत्य में चित्त लगाओ रे॥
हरि की भक्ति बिन नहीं मुक्ति, दृढ़ विश्वास जमाओ रे॥
कर लो प्रभु नाम का सुमिरन, नहीं पीछे पछताओ रे॥
छोटे-बड़े सब मिल के खुशी से, गुण ईश्वर के गाओ रे॥

भजन-८

पितु मातु सहायक स्वामी सखा, तुम ही इक नाथ हमारे हो।
जिनके कछु और आधार नहीं, तिन के तुम ही रखवारे हो॥ १॥
सब भाँति सदा सुखदायक हो, दुःख दुर्गुण नाशनहारे हो।
प्रतिपाल करो सिगरे जग को, अतिशय करुणा उर धारे हो॥ २॥
भुलिहैं हम ही तुमको, तुम तो हमरी सुधि नाहि बिसारे हो।
उपकारन को कछु अन्त नहीं, छिन ही छिन जो विस्तारे हो॥ ३॥
महाराज महा महिमा तुम्हरी, समझें बिरले बुधिवारे हो।
शुभ शान्ति निकेतन प्रेमनिधे मन मन्दिर के उजियारे हो॥ ४॥

यहि जीवन के तुम जीवन हो, इन प्राणन के तुम प्यारे हो।
तुम सों प्रभु पाय प्रताप हरि, केहि के अब और सहारे हो॥ ५॥

### भजन-९

उठ जाग मुसाफिर भोर भई, अब रैन कहाँ जो सोवत है।
जो जागत है सो पावत है, जो सोवत है सो खोवत है॥
टुक नींद से अखियाँ खोल जरा, और अपने प्रभु से ध्यान लगा।
यह प्रीति करन की रीति नहीं, प्रभु जागत है तू सोवत है॥
जो कल करना है आज करले, जो आज करना है अब करले।
जब चिड़ियों ने चुग खेत लिया, फिर पछताये क्या होवत है॥
नादान भुगत करनी अपनी, ओ पापी पाप में चैन कहाँ।
जब पाप की गठरी सीस धरी, फिर सीस पकड़ क्यों रोवत है॥

# वैदिक आरती

### भजन-१०

ओं जय जगदीश पिता, प्रभु जय जगदीश पिता।
विश्व विरंच विधाता, जगत्राता, सविता॥ ओं॥
अनन्त अनादि अजन्मा, अविचल अविनाशी।
सत्य सनातन स्वामी, शंकर सुख राशी॥ ओं॥
सेवक जन सुखदायक, जननायक तुम हो।
शुभ सुख शान्ति सुमंगल, वरदायक तुम हो॥ ओं॥
मैं सेवक शरणागत, तुम मेरे स्वामी।
हृदय पटल में प्रगटो, प्रभु अन्तरयामी॥ ओं॥
काम, क्रोध, मद, मोह, कपट, छल, व्यापे नहीं मन में।
लगन लगे मम मन की, गुण तेरे वर्णन में॥ ओं॥
नित्य निरञ्जन निशदिन तेरो ही जाप करें।
तव प्रताप से स्वामी, तीनों ही ताप हरें॥ ओं॥
पतित - उद्धारण तारण, शरणागत तेरी।
भूले न भटके भ्रम में, निर्मल मति मेरी॥ ओं॥
शुद्ध बुद्धि से मन में, तेरो ही वर्णन करें।
सब विधि छल मल तन के तेरी शरण हरें॥ ओं॥

## आरती-११

ओम् जय जगदीश हरे, पिता जय जगदीश हरे।
भक्त जनन के संकट, क्षण में दूर करे॥ १॥
जो ध्यावे फल पावे, दुःख विनशे मन का।
सुख-सम्पति घर आवे, कष्ट मिटे तन का॥ २॥
मात-पिता तुम मेरे, शरण गहूँ किसकी।
तुम बिन और न दूजा, आस करूँ जिसकी॥ ३॥
तुम पूरण परमात्मा, तुम अन्तरयामी।
परम ब्रह्म परमेश्वर, तुम सबके स्वामी॥ ४॥
तुम करुणा के सागर, तुम पालनकर्त्ता।
दीन दयालु कृपालु, कृपा करो भर्त्ता॥ ५॥
तुम हो एक अगोचर, सबके प्राणपती।
किस विधि मिलूं दयामय, तुमको मैं कुमती॥ ६॥
दीनबन्धु दुःख-हर्ता, तुम रक्षक मेरे।
करुणा-हस्त बढ़ाओ, शरण पड़ा तेरे॥ ७॥
विषय विकार मिटाओ, पाप हरो देवा।
श्रद्धा-भक्ति बढ़ाओ, सन्तन की सेवा॥ ८॥

## भजन-१२

ओम् अनेक बार बोल, प्रेम के प्रयोगी। टेक।
है यही अनादि नाद, निर्विकल्प निर्विवाद,
भूलते न पूज्य पाद, वीतराग योगी। ओम्०
वेद को प्रमाण मान, अर्थ योजना बखान,
गा रहे गुणी सुजान, साधु स्वर्ग भोगी। ओम्०
ध्यान में धर विरक्त, भाव से भजें सुभक्त,
त्यागते अघी अशक्त, पोच पाप रोगी। ओम्०
शंकरादि नित्य नाम, जो जपे बिसार काम

तो बने विवेक धाम, मुक्ति क्यों न होगी। ओम्०

भजन-१३

धन्य-धन्य तेरी कारीगरी करतार।

सब निराकार और निर्विकार साकार बना दिया जग कैसे।
जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ती, तुर्या, रचा मुक्ति का मग कैसे॥
क्या वस्तु लई जिससे देह रची फिर बना दई रग-रग कैसे।
सब धार रहा, रम सब में रहा, फिर सब से रहा अलग कैसे॥
जब अपाणिपादो यवनो गृहीता, फिर कोई पकड़ ले पग कैसे।
जब काशी काबे में पता नहीं, फिर पता बता लगता कैसे॥
बन पृथ्वी सूरज नभ तारे किस विधि रहा तू धार।
धन्य-धन्य तेरी कारीगरी करतार॥ १॥

कर दिये सूरज से जो चमकते पदारथ ऐसी चमक निराली कहीं नहीं।
बरसे तो भरदे जल जंगल आकाश में सागर कहीं नहीं॥
नर-तन सा चोला सींव दिया, सुई धागा हाथ में कहीं नहीं।
पत्ते-पत्ते की कतरन न्यारी, तेरे हाथ कतरनी कहीं नहीं॥
दे भोजन कीरी-कुञ्जर को, तेरे चढ़े भण्डारे कहीं नहीं।
वह यथायोग्य बर्ताव करे, मिले रू औ' रियायत कहीं नहीं॥
दिन-रात न्याय में फर्क पड़े ना, तेरी लगी कचहरी कहीं नहीं।
अखण्ड ज्योति अपार लीला कहूँ न पायो तेरो पार॥
धन्य-धन्य तेरी कारीगरी करतार॥ २॥

जाने किस विधि गर्भ रख कर दे क्रीड़ा बालकपन की।
जाने जवानी आई कहाँ से, कमी रही ना यौवन की॥
फिर बुढ़ापा देकर दिखाया सबकी बनी सो एक दिन बिगड़न की।
कोई पैसे-पैसे को मुहताज है, कोई खोल रहे कोठी धन की॥
कोई पी संग कामिनी खेल करें, कोई रो-रो राख करे तन की।
कोई भटकते-भटकते उमर गँवादें, कोई तृप्ति कर रहे मन की॥
वन पर्वत भूमि टीले पै टीले, कहीं-कहीं हरियाली वन की।

कहीं ताल समुन्दर जल से भरे, कहीं चोटी चमकती पर्वत की॥

कहीं शरद वायु के झोंके चलें, कहीं अधिक धूप गर्मी धन की।
चातुर मास घटा घिर आवें, बरस के बहा दें जलधार ॥
धन्य-धन्य तेरी कारीगरी करतार ॥ ३ ॥
जब चार वेद छः शास्त्र पुकारें सारे गुणों का शुमार नहीं।
जब ऋषि मुनी और संत महन्त थके गा-गा पाया पार नहीं ॥
जो करनी चाहे कर गुजरे, किसी काम में तू लाचार नहीं।
जो करदे सो नहीं बदल सके, किसी और का लेता सहारा नहीं ॥
कर भक्ति रंक गले लिपटे बिन भक्ति भूप से प्यार नहीं।
यह बस्तीराम दरवाजे खड़ा, क्यों इसकी सुनते पुकार नहीं ॥
सुख स्वरूप दरसादे अपना खोल के अखण्डों - द्वार ॥
धन्य-धन्य तेरी कारीगरी करतार ॥ ४ ॥

## भजन-१४

है जिसने सारे विश्व को धारण किया हुआ।
वह है हर एक वस्तु के अन्दर रमा हुआ ॥
मिलता नहीं है इसलिए अज्ञानियों को वह।
अज्ञान का है बुद्धि पै परदा पड़ा हुआ ॥
दुनिया के दुःख - रूप समुद्र से वह पार।
जगदीश से है प्रेम अति जिसका लगा हुआ ॥
सच्ची खुशी से रहते हैं वे जन सदा अलग।
मन जिनका विषय-भोग में होवे फँसा हुआ ॥
मन तो मलीन वैसा ही पूर्ण रहा तेरा।
गंगा में रोज जाके नहाया तो क्या हुआ ॥
खोते हैं खेल-कूद में जो उमर रायगाँ।
अफसोस उनकी बुद्धि को न जाने क्या हुआ ॥
अज्ञानियों से रहता है केवल' वह दूर-दूर।
[illegible] है मिला हुआ ॥

### भजन-१५

तेरे दर को छोड़कर, किस दर जाऊ मैं।
सुनता मेरी कौन है, किसे सुनाऊँ मैं॥
जब से याद भुलाई तेरी, लाखों कष्ट उठाये हैं।
क्या जानूं इस जीवन अंदर कितने पाप कमाये हैं॥
हूँ शरमिन्दा आपसे, क्या बतलाऊँ मैं॥ तेरे०॥
मेरे पाप-कर्म ही तुझसे प्रीति न करने देते हैं।
कभी जो चाहूँ मिलूं आपसे रोक मुझे ये लेते हैं॥
कैसे स्वामी आपके दर्शन पाऊँ मैं॥ तेरे०॥
है तू नाथ ! वरों का दाता तुझसे सब वर पाते हैं।
ऋषि-मुनि और योगी सारे तेरे ही गुण गाते हैं॥
छींटा दे दो ज्ञान का, होश में आऊँ मैं॥ तेरे०॥
जो बीती सो बीती लेकिन बाकी उमर सँभालूं मैं।
प्रेमपाश में बँधा आपके गीत प्रेम के गालूं मैं॥

### भजन-१६

अजब हैरान हूँ भगवन् ! तुम्हें क्योंकर रिझाऊ मैं।
कोई वस्तु नहीं ऐसी जिसे सेवा में लाऊँ मैं॥ अजब०॥
करें किस तौर आवाहन कि तुम मौजूद हो हर जा।
निरादर है बुलाने को अगर घण्टी बजाऊँ मैं॥ अजब०॥
तुम्हीं हो मूर्ति में भी, तुम्हीं व्यापक हो फूलों में।
भला भगवान् पर भगवान् को क्योंकर चढ़ाऊं मैं॥ अजब०॥
लगाना भोग कुछ तुमको, यह एक अपमान करना है।
खिलाता है जो सब जग को, उसे क्योंकर खिलाऊँ मैं॥ अजब०॥
तुम्हारी ज्योति से रोशन हैं सूरज, चाँद और तारे।
महा अन्धेर है कैसे तुम्हें दीपक दिखाऊँ मैं॥ अजब०॥

भुजायें हैं न गर्दन है, न सीना है न पेशानी।
तुम हो निर्लेप नारायण ! कहाँ चन्दन लगाऊं मैं॥ अजब०॥

## भजन-१७

अब सौंप दिया इस जीवन का सब भार तुम्हारे हाथों में।
है जीत तुम्हारे हाथों में, और हार तुम्हारे हाथों में॥
मेरा निश्चय है एक यही, इक बार तुम्हें पा जाऊँ मैं।
अर्पण करदू जगती-भर का, सब प्यार तुम्हारे हाथों में॥
या तो मैं जग से दूर रहूँ, और जग में रहूँ तो ऐसे रहूँ।
इस पार तुम्हारे हाथों में, उस पार तुम्हारे हाथों में॥
यदि मानुष ही मुझे जन्म मिले तो तव चरणोंका पुजारी रहूँ!
मुझ पूजक की इक-इक रग का हो तार तुम्हारे हाथों में॥
जब-जब संसार का बन्दी बन दरबार तेरे में आऊँ मैं।
तब-तब हो पापों का निर्णय सरकार तुम्हारे हाथों में॥
मुझमें तुझमें है भेद यही, मैं नर हूँ तू नारायण है।
मैं हूँ संसार के हाथों में, संसार तुम्हारे हाथों में॥

## भजन-१८

सुखी बसे संसार सब, दुखिया रहे न कोय।
यह अभिलाषा हम सबकी, भगवन्! पूरी होय॥
विद्या, बुद्धि, तेज, बल सब के भीतर होय।
दूध-पूत धन-धान्य से वंचित रहे न कोय॥
आपकी भक्ति-प्रेम से, मन होवे भरपूर।
राग-द्वेष से चित्त मेरा, कोसों भागे दूर॥
मिले भरोसा नाम का, हमें सदा जगदीश।
आशा तेरे धाम की, बनी रहे मम ईश॥
हमें बचाओ पाप से, करके दया दयाल।
अपना भक्त बनायकर, हमको करो निहाल॥
दिल में दया उदारता, मन में प्रेम अपार।
धैर्य हृदय में वीरता, सबको दो करतार॥
नारायण तुम आप हो, पाप-विमोचनहार।
क्षमा करो अपराध सब, करदो भव से पार॥
हाथ जोड़ विनती करूँ, सुनिये कृपानिधान।
साधु-संगत सुख दीजिये, दया नम्रता दान॥

❀ ओ३म् ❀

# संगठन-सूक्त

ओ३म् सं समिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ।
इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर ॥१॥

हे प्रभो ! तुम शक्तिशाली हो बनाते सृष्टि को।
वेद सब गाते तुम्हें हैं कीजिए धन वृष्टि को ॥

सङ्गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।
देवा भागं यथा पूर्वे सं जानाना उपासते ॥२॥

प्रेम से मिल कर चलो बोलो सभी ज्ञानी बनो।
पूर्वजों की भांति तुम कर्त्तव्य के मानी बनो ॥

समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्।
समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥३॥

हों विचार समान सब के चित्त मन सब एक हों।
ज्ञान देता हूँ बराबर भोग्य पा सब नेक हों ॥

समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः।
समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति ॥४॥

हों सभी के दिल तथा संकल्प अविरोधी सदा।
मन भरे हों प्रेम से जिस से बढ़े सुख सम्पदा ॥

ओं द्यौः शान्तिरन्तरिक्षꣳ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्ति-
रोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः
सर्वꣳ शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि ॥

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

॥ ओ३म् ॥

## आर्यसमाज के नियम

१—सब सत्यविद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं, उन सब का आदि मूल परमेश्वर है।

२—ईश्वर सच्चिदानन्दस्वरूप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्ता है। उसी की उपासना करनी योग्य है।

३—वेद सब सत्यविद्याओं का पुस्तक है। वेद का पढ़ना-पढ़ाना और सुनना-सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है।

४—सत्य के ग्रहण करने और असत्य के छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए।

५—सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करके करने चाहिए।

६—संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७—सब से प्रीतिपूर्वक धर्मानुसार यथायोग्य वर्तना चाहिए।

८—अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए।

९—प्रत्येक को अपनी ही उन्नति से सन्तुष्ट न रहना चाहिए किन्तु सब की उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए।

१०—सब मनुष्यों को सामाजिक सर्वहितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिए और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें।

---